## ४१ तिनिश, पानन

**हि०** सानन, पानन, सन्दन। **बं०**–तिनिश। **गु०**-तणछ। **म०**–तिमस। **ता०**–नारिवेगई। **ते०**–तेल्ल मोट्टुकु। **ले०**–*Ougeinia dalbergioides Benth.* ( यूजिनिया डल्बर्जिओडिस् )। Fam. Leguminosae ( लेग्युमिनोसी )।

यह हिमालय में ५००० हजार फीट तक पञ्जाब से भूटान तक एवं अवध, बुंदेलखण्ड, छोटा-नागपुर, मध्य भारत, उड़ीसा, सरकार, मध्यप्रदेश, बंबई तथा मारवाड़ में होता है।

इसके **वृक्ष**–छोटे तथा टेढ़े-मेढ़े होते हैं। **शाखा**–पतली तथा श्वेताभ होती है। **पत्ते**–त्रिपत्रक तथा प्रायः नीचे से कुछ रजावृत होते हैं। अग्रय पत्रक ३–६ इञ्च लंबे, अंडाकार, वृत्ताकार या अभिअंडाकार, कुण्ठिताग्र, एवं अखण्ड या गोल-दन्तुर होते हैं। पार्श्व पत्रक छोटे, विपरीत तथा तिर्यक् होते हैं। **पुष्प**–श्वेत या गुलाबी एवं प्रायः पुराने काण्ड से बहुत बड़ी संख्या में निकलते हैं। **फली**–२–४×३⁄४ इञ्च लंबी होती है।

इसकी लकड़ी बहुत मजबूत होने के कारण प्रायः गाड़ी के धुरों के लिए काम में लाई जाती है। इसके स्थानिक नाम तिनसा तथा सानन संस्कृत पर्याय तिनिश एवं स्यन्दन के अपभ्रंश मालूम पड़ते हैं। इसी तरह रथद्रु नाम इसका रथ में उपयोग की ओर संकेत करता है।

इसकी लकड़ी में घाव करने से एक प्रकार का गोंद भी प्राप्त होता है।

**गुण और प्रयोग**—यह कषाय, ग्राही, कफपित्त शामक, रसायन एवं वयस्थापन ( सु० चि० अ० १ ) है। इसका उपयोग कुष्ठ ( च० चि० अ० ७ ), रक्तातिसार ( सु० उ० अ० ४० ), प्रमेह, रक्तदोष एवं ज्वर में किया जाता है।

( १ ) इसके छाल का क्वाथ ज्वरहर माना जाता है तथा जब पेशाब का रंग गहरा होता है तब इसे पिलाते हैं।

( २ ) इसका गोंद अतिसार तथा प्रवाहिका में देते हैं।

## ४२ जारूल

**हि०**—जरुल, जारुल, अर्जुन ? **बं०**–जरूल। **म०**–नामण। **ता०**—कोदली। **ते०**–वारगोगु। **ले०**—*Lagerstroemia flos-reginae Retz.* ( लाजरस्ट्रोमिया फ्लोस रेजिनी )। Fam. Lythraceae ( लिथरेसी )।

यह पूरब बङ्गाल, आसाम और रत्नागिरी आदि प्रान्तों में उत्पन्न होता है।

यह प्रायः नदियों के किनारे तथा पहाड़ियों से निर्गम स्थान पर होता है। इसको शोभा के लिये बागों में लगाते भी हैं।

इसका **वृक्ष**–बड़ा, ३०–६० फीट तक ऊंचा होता है। **पत्ते**–४ से ८ इञ्च तक लम्बे कुछ चौड़े, किञ्चित् अण्डाकार, आयताकार-भालाकार और नुकीले होते हैं। **फूल**–सुन्दर, २ ३ इञ्च के घेरे में बैंगनी युक्त लाल होते हैं। बाह्यदल श्वेत रज से आवृत होते हैं। **फल**–१३⁄४–१ इञ्च बड़े कुछ गोल होते हैं।

**रासायनिक संघटन**—इसके प्रत्येक भाग में विशेष करके पुराने पत्तों एवं पके फलों में इन्सु-लिन ( Insulin ) के समान, रक्तगत शर्करा की मात्रा को कम करने वाला पदार्थ पाया गया है।

**गुण और प्रयोग**—इसकी छाल तथा पत्ते-रेचक होते हैं। बीज मादक माने जाते हैं। मूल ग्राही तथा ज्वरनाशक है। छाल का क्वाथ ज्वर में दिया जाता है। मुख के व्रणों में फल का स्थानिक उपयोग किया जाता है।



# अथ भूमीसहः ( सागोन )। तस्य नामानि गुणांश्चाह

**भूमीसहो द्वारदारुर्वरदारुः खरच्छदः। भूमीसहस्तु शिशिरो रक्तपित्तप्रसादनः ॥ ७७ ॥**

सागोन के संस्कृत नाम – भूमीसह, द्वारदारु, वरदारु तथा खरच्छद ये सब हैं।

**सागोन**—शीतल एवं रक्तपित्त को शुद्ध करने वाला है ॥ ७७ ॥

## ४३ सागोन

**सं०**—शाक, साग। **हि०**–सागोन, सागवन, सागु (ग) वान। **बं०**–सेगुन गाछ। **म०**–**गु०**–सागवान। **क०**–तेगिन। **ते०**–तेकु। **ता०**–टेकु। **अं०**–Indian Teak Tree ( इण्डियन टीक ट्री )। **ले०**—*Tectona grandis Linn.* ( टेक्टोना ग्रॅन्डिस )। Fam. Verbenacese ( वर्बिनेसी )।

इसके **वृक्ष** दक्षिण तथा मध्य भारत में अधिक होते हैं। यह **वृक्ष**–बहुत ऊँचा, सीधा और विशाल होता है। ५०–६० फीट की ऊंचाई पर शाखाएं होती हैं। इसके **पत्ते**–बहुत लम्बे चौड़े, ऊपर से खरदरे और नीचे से सफेद रोवेंदार होते हैं। इनको हाथ से मलने से हाथ लाल हो जाता है। **फूल**–सफेद रंग के गुच्छों में आते हैं। **फल**–छोटे, ३⁄४ इञ्च व्यास के, गोलाकार रोमश होते हैं। सागोन एक प्रयोजनीय और प्रसिद्ध काष्ठ है। इसकी लकड़ी से तख्ते, बक्स, आलमारी इत्यादि बहुत चीजें बनाते हैं। यह हलकी, चिक्कन और टिकाऊ होती है तथा इसमें दीमक नहीं लगती। इसके सभी भागों का उपयोग किया जाता है।

**रासायनिक संगठन**—इसके काष्ठ में क्विनीन सदृश पदार्थ टेक्टोक्विनीन ( Teotoquinine ), राल २·९३% जो चर्म के लिये प्रक्षोभक होती है, कुछ उड़नशील तेल तथा अन्य स्नेह पाया जाता है।

**गुण और प्रयोग**—इसकी छाल या काष्ठ पित्तशामक कुछ स्तम्भन एवं कृमिघ्न है। शोथ एवं शिरःशूल में इसका लेप किया जाता है। कुपचन, पित्त प्रकोप तथा पेट की जलन में इसका चूर्ण ३–१२ माशे की मात्रा में देते हैं।

इसके पुष्प तथा बीज मूत्रजनन हैं। मूत्रावरोध में फूलों से पेड़ू पर सेंकते हैं तथा फांट पिलाते हैं।

बीजों का तेल केशवर्धक है तथा खुजली ( पामा ) में लगाया जाता है।

इसके पत्तों का रस खपड़े में गरम करके विसर्प पर लगाते हैं। पत्तों को पीस कर बिसारी ( Whitlow ) पर बांधते हैं।

सर्प ( फुरसा ) दंश से रक्तस्राव होता हो तो इसके कोमल अंकुरों के रस से बंद होता है।

**मात्रा**—त्वक् चूर्ण ३–१२ माशा।

इति श्रीमिश्रलटकनतनयश्रीमिश्रभावविरचिते भावप्रकाशे मिश्रप्रकरणे षष्ठो

वटादिवर्गः समाप्तः ॥ ६ ॥